सागर तीर पर अपनी सेना सहित निवास किया ॥४६॥ अपने परिजनों के सहित कल्किजी ने वह रात्रि वहीं बिताई और प्रातःकाल उठने पर गंगा स्नान के निमित्त जाते हुए मुनिगण उनके दर्शनार्थ आते हुए दिखाई दिये ॥४७॥ वे हरिद्वार में गंगातट के समीप स्थित पिण्डारक वन में अपनी सेना के सहित निवास करने लगे। एक दिन, जब वे पतितपावन-कारिणी भगवती जाह्नवी की स्तोत्रों के द्वारा स्तुति कर रहे थे, तभी मुनिगण उनके दर्शनार्थ वहाँ आये और विविध शब्दों से पुनः स्तोत्र करने लगे ॥४८॥

—श्री—

और दयावान् ही मानता है ॥ ३ । फिर वामदेव, अत्रि, वशिष्ठ, गालव, भृगु, पराशर, नारद, अश्वत्थामा, कृपाचार्य, त्रित, दुर्वासा, देवल, कण्व, वेद प्रमिति और अंगिरा आदि यह सब तथा अन्यान्य श्रेष्ठ व्रत वाले मुनिगण चन्द्र सूर्यवंश में उत्पन्न, महा वीर्यवान एवं तपोनिष्ठ राजा मरु और देवापि उनको सामने देख कर, जैसे प्रसन्न मनसे देवगणों ने महोदधि के तीर पर भगवान् विष्णु से कहा था, वैसे ही पापों का नाश करने वाले कल्किजी के प्रति बोले ॥४-७॥

जयाशेषजगन्नाथ ! विदिताखिलमानस ! ।
सृष्टिस्थितिलयाध्यक्ष ! परमात्मन्प्रसीद नः ॥८॥
कालकर्म्मगुणाधार प्रकाशितनिजक्रिय ! ।
ब्रह्मादिनुतपादाब्ज ! पद्मानाथ प्रसीद नः ॥९॥
इति तेषां वचः श्रुत्वा कल्किः प्राह जगत्पतिः ।
कावेतौ भवतामग्रे महासत्वौ तपस्विनौ ॥१०॥
कथमत्रागतौ स्तुत्वा गङ्गां मुदितमानसौ ।
का वा स्तुतिस्तु जाह्नव्या युवयोर्नामनी च के ॥११॥
तयोर्मरुः प्रमुदितः कृताञ्जलिपुटः कृती ।
आदावुवाच विनयी निजवंशानुकीर्त्तनम् ॥१२॥

मुनियों ने कहा—हे सब विश्वके जगदीश ! हे सम्पूर्ण विश्व के जीवों के घट-घट के ज्ञाता ! हे सृष्टि स्थिति और प्रलय के स्वामिन् ! हे परमात्मदेव ! प्रसन्न होइये ॥८॥ हे पद्मा के पते ! काल, कर्म और गुण के आप ही आश्रय हैं । ब्रह्मादि देवता भी आपके ही चरणारविन्दों की पूजा किया करते हैं । आप हम पर प्रसन्न होइये ॥ ९ ॥ मुनियों के यह वचन सुन कर कल्किजी ने उनसे कहा—हे मुनियो ! आपके आगे यह महान् बलसम्पन्न एवं तपस्वी कौन हैं ? ॥१०॥ गङ्गाजी की स्तुति करके आनन्द प्रसन्न हृदय से यह यहाँ क्यों पधारे हैं ? यह किस कारण भगवती जाह्नवी की स्तुति में लगे हैं ? इनके नाम क्या-क्या हैं ? ॥११॥ तब वे दोनों मरु देवापि प्रसन्न हुए और हाथ

ऋतुपर्णस्तत्सुतोऽभूत्सुदासस्तत्सुतोऽभवत् ।
सौदासस्तत्सुतो धीमानश्मकस्तत्सुतो मतः ॥२०॥
मूलकस्तस्य दशरथस्तस्मादैडविडस्ततः ।
राजा विश्वसहस्तस्मात्खट्वाङ्गो दीर्घबाहुकः ॥२१॥
ततो रघुरजस्तस्मात्सुतो दशरथः कृती ।
तस्माद्रामो हरिः साक्षादाविर्भूतो जगत्पतिः ॥२२॥

अंशुमान के पुत्र दिलीप दिलीप के परम प्रसिद्ध पुत्र भगीरथ हुए। वही गङ्गा को लाये थे। भूतल पर लाने के ही लिए गङ्गा उनके नाम से भागीरथी कहलाई। सागर वंशजों के उत्पन्न होने के कारण ही इन्हीं इस गङ्गा जी को समुद्र प्रख्यात तथा पूज्य करने में सागर कहते हैं ॥१८॥ भगीरथ का पुत्र नाभ हुआ। नाभ का महायशी सिन्धुद्वीप और सिन्धुद्वीप का पुत्र अयुतायु हुआ ॥१९॥ अयुतायु का पुत्र ऋतुपर्ण हुआ। ऋतुपर्ण का सुदास, सुदास का सौदास और सौदास का पुत्र अश्मक हुआ ॥२०॥ अश्मक से मूलक और मूलक का दशरथ हुआ। दशरथ का ऐडविड, और ऐडविड का विश्वसह, विश्वसह का खट्वाङ्ग और खट्वाङ्ग का पुत्र दीर्घबाहु हुआ था ॥२१॥ दीर्घबाहु के पुत्र रघु हुए, रघु के अज और अज के दशरथ हुए। इन्हीं दशरथ के पुत्र रूप में साक्षात् जगदीश्वर विष्णु ने अवतार लिया ॥२२॥

रामावतारमाकर्ण्य कल्किः परमहर्षितः ।
मरुं प्राह विस्तरेण श्रीरामचरितं वद ॥२३॥
सीतापतेः कर्म वक्तुं कः समर्थोऽस्ति भूतले ।
शेषः सहस्रवदनैर्यदि साक्षाद्विना भवेत् ॥२४॥
तथापि शेमुषी मेऽस्ति वक्ष्यामि तवाज्ञया ।
रामस्य चरितं पुण्यं पापतापप्रमोचनम् ॥२५॥
पद्मादिविबुधार्थितोऽजनि धराभिरक्षैः भुवि
रवेरन्वयजातजो जगति यानुपानाशयः ।
विधुं मुनिवरालयात्सदशरस्सकः यो महा-
दस्त्रोऽगमितनिपातरो जयति जानकीवल्लभः ॥२६॥

रामावतार का प्रसंग आने पर भगवान् कल्कि अत्यन्त हर्षित हुए और उन्होंने मरु से कहा कि राम चरित्र का विस्तार सहित वर्णन करिये ॥२३॥ मरु बोले—सीतापति श्रीराम के कर्मों का वर्णन करने में समर्थ इस पृथिवी पर कौन है ? क्योंकि सहस्रवदन शेष भी उनका वह वर्णन करने में समर्थ नहीं हैं। फिर भी मैं आपकी आज्ञा के कारण भगवान् श्रीराम का पाप-ताप नाशक चरित्र को अपनी बुद्धि के अनुसार कहता हूं ॥२४-२५॥ पुराकाल की बात है—ब्रह्मादि देवताओं के द्वारा राक्षसों के विनाशार्थ प्रार्थना किये जाने पर राम, लक्ष्मण, भरत, शत्रुघ्न के रूप में सीतापति भगवान् रामचन्द्र जी ने सूर्यवंश में अवतार लिया था। अपने शिशु-काल में ही उन्होंने विश्वामित्र जी के यज्ञ में विघ्न उपस्थित करने वाले राक्षसों का बलपूर्वक संहार किया था ॥२६॥

मुनेरनुग्रहानुगो निखिलशस्त्रविद्यात्तिगो ।
यथार्वातवनप्रभो जनकराजराजत्सभाम् ॥२७॥
विधाय जनमोहनद्युतिमतीव कामद्रुहः ।
प्रचण्डकरचण्डिमा मथनभञ्जने जन्मनः ॥
तमः प्रतिमतेजस दशरथात्मज सानुज
मुनेरनु मया विधेः शशिवदादिदेव परम् ।
निरीक्ष्य जनको मुदा क्षितिसुतापति समत
निजोचितपणक्षम मनसि मत्संयन्नायथो ॥२८॥
स भूपपरिपूजितो जनकजेक्षितैरञ्चित.
करालकठिनं धनु करसरोरुहे सहितम् ।
विभज्य वलहद्ध जय रघूवद्हेत्युच्चकैर्ध्वनि
त्रिजगतोगत परिविधाय रामो वभौ ॥२९॥
ततो जनकभूपतिर्दशरथात्मजेभ्यो ददौ
चतस्र उपतीर्मुदा वरचतुर्भ्य उद्वाहने ।
स्खलत्कनिजात्मजाः पथि ततो वल भार्गव-

समर्प्य रघुपुङ्गवे निजपुरीं ययौ हर्षितः ॥४८॥
पुरन्दरकथादरः सपदि तत्र रक्षःपतिम् ।
विभीषणममीषणं समकरोत्ततो राघवः ॥४९॥
हरीश्वरगणावृतोऽवनिसुतायुतः सानुजो
रथे शिवसखेरिते सुविमले लसत्पुष्पके ।
मुनीश्वरगणान्वितो रघुपतिस्त्वयोध्यां ययौ
विलोक्य मुनिमाश्रमान् गुहगृहेऽनिसरय स्मरन् ॥५०॥

फिर इन्द्र को त्रस्त करने वाला रावण जानकी जी के क्रोध से श्याम एवं श्रीराम के प्रस्तानल से दग्ध होकर पराजायी हो गया। रावण की मृत्यु हो जाने पर वानर श्रेष्ठ हनुमान जानकीजी को शुद्ध करके लाये और उन्हें श्रीराम को समर्पित कर दिया। फिर प्रसन्न चित्त से अपने स्थान को गये ॥४८॥ फिर देवराज के कहने से श्रीराम ने रावण के भाई विभीषण को राक्षसों के राज्य पर अभिषिक्त किया ॥४९॥ फिर भगवान् रामचन्द्र जी वानर आदि तथा सीताजी और लक्ष्मण को साथ लेकर अत्यन्त सुशोभित पुष्पक यान पर चढ़ कर अयोध्या नगरी के लिए चले। मार्ग में चलते हुए जब मध्य पथ में पहुँचे तब उन्हें अपने मुनिवेश और गुह के गृह तथा उसकी मित्रता का स्मरण हुआ। तभी मुनियों ने उनके समीप आकर उनका पूजन किया ॥ ५० ॥

ततो निजगणावृतो भरतमातुरं सान्त्वयन्
स्वमातृगणवाक्यतः पितृनिजासने भूपतिः ।
वसिष्ठमुनिपुङ्गवैः कृतनिजाभिषेको विभुः
समस्तजनपालकः सुरपतिर्यथा सर्वगो ॥५१॥
नरा बहुधनाकरा द्विजवरास्तपस्तत्पराः
स्वधर्मकृतनिश्चया स्वजनसङ्गता निर्भयाः ।
घनाः सुबहुवर्षिणो वसुमती सदा हर्षिता
भवत्यतिबले नृपे रघुपतावभूत्तज्जगत् ॥५२॥

ततो रघुपतिस्तु ता सुतयुतां रुदन्ती पुरो
जगाद दहने पुन प्रविश शोधनायात्मनः ।
इतीरितमवेक्ष्य सा रघुपते. पदाब्जे नता
विवश जनीयुता मणिगणोज्वल भूतलम् ॥५६॥

फिर किसी कारण वश श्रीराम को अपना हृदय कठोर करना पड़ा और उन्होंने जानकीजी को परित्याग का वन में पहुँचा दिया। तब महर्षि वाल्मीकि अपने द्वारा रचित रामायण का स्मरण करके दुःखित चित्त होते हुए जानकीजी का अपने आश्रम में लिवा लाये ॥५४॥ फिर जानकीजी के कुश और लव नामक दो पुत्र उत्पन्न हुए। इन दोनों राज पुत्रों ने श्रीराम के समीप पहुँच कर उनका यश गाया। फिर महर्षि वाल्मीकि ने आनन्दित एवं देव-पूजिता जानकीजी को इन दोनों पुत्रों के सहित श्रीराम को समर्पित कर दिया ॥५५॥ दोनों पुत्रों के सहित रोती हुई जानकी को अपने सामने खड़ी देख कर श्रीराम उनसे बोले— सीते ! तुम अपनी शुद्धि के लिये पुन. अग्नि-प्रवेश करो। उनसे यह वचन सुन कर जानकीजी ने उनके चरणारविन्दों में प्रणाम किया और अपनी माता पृथिवी के साथ पाताल में प्रविष्ट हो गईं ॥५६॥

निरीक्ष्य रघुनायको जनकजाप्रयाण स्मरन्
वशिष्ठमुनियोगतोऽनुजयुतोऽगमत्स्व पदम् ।
पुर स्थितजन.स्वकं पशुभिरीश्वर सस्पृशन्
मुदा सरयुजीवन रथवरं परीतो विभु. ॥५७॥
ये शृण्वन्ति रघूद्वहस्य चरित कर्णामृत सादरात्
ससारार्णवशोषणञ्च पठतामामोदद मोक्षदम् ।
रोगाणामिह शान्तये धनजनस्वर्गादिसम्पत्तये
वंशानामपि वृद्धये प्रभवति श्रीश. परेश प्रभुः ॥५८॥

जानकीजी को इस प्रकार पाताल में गई देख कर रामचन्द्र भी उनका स्मरण करते हुए अपने गुरु वशिष्ठ, अनुजगण तथा परिजनों

# चतुर्थ अध्याय

रामात्कुशोऽभूदतिथिस्तस्तोऽभून्निषधाधम ।
तस्मादभूत्पुण्डरीकः क्षेमधन्वाऽभवत्तत ।१।
देवानीकस्ततो हीनः पारियात्रोऽथ हीनत ।
बलाहकस्ततोऽकश्च रजनाभस्ततोऽभवत् ।२।
खगणाद्विधृतस्तस्माद्धिरण्यनामसञ्ज्ञितः ।
ततः पुष्पाद्ध्रुवस्तस्मात्स्यन्दनोऽथा मनवर्णक ।३।
तस्माच्छीघ्रोऽभवत्पुत्र पिता मेऽतुलविक्रम ।
तस्मान्मरु मा कऽपीह बुधश्चापि सुमित्रकम् ।४।
कलापग्राममासाद्य विद्धि सत्तापसि स्थितम् ।
तवावतार विज्ञाय व्यासात्सत्यवतीसुतात् ।
प्रतीक्ष्य काल लक्षाब्द कले प्रान्तमवान्तिकम् ।
जन्मयोश्च घसा राज्ञोर्नाशन धर्मशासनम् ।
यशःकीर्तिकरं सर्वकामपूरं परात्मनः ।६।

उन् श्रीराम के पुत्र कुश हुए। कुश के अतिथि, अतिथि के निषध, निषध के नभ, नभ के पुण्डरीक और पुण्डरीक के पुत्र क्षेमधन्वा हुए ॥१॥ क्षेमधन्वा के पुत्र देवानीक, देवानीक के हीन, हीन के परिपात्र, परिपात्र के बलाहक, बलाहक के अर्क और अर्क के पुत्र रजनाभ हुए ॥ २॥ रजनाभ के खगण, खगण के विधृत, विधृत के हिरण्यनाभ, हिरण्यनाभ के पुष्प, पुष्प ध्रुव, के ध्रुव के स्यन्दन और स्यन्दन के पुत्र

हे प्रभो! प्रलय का अन्त होने पर उनके नाभिकमल से ब्रह्माजी की उत्पत्ति हुई थी। उन ब्रह्माजी के पुत्र अत्रि हुए। अत्रि के चन्द्रमा, चन्द्रमा के बुध, बुध के पुरूरवा, पुरूरवा के नहुष और नहुष के पुत्र ययाति हुए। उन ययाति ने अपनी पत्नी देवयानी के गर्भ से यदु और तुर्वसु नामक दो पुत्रों को जन्म दिया ॥९-१०॥ हे राजन्! उन्हीं ययाति ने शर्मिष्ठा नाम की पत्नी से द्रुह्यु, अनु और पुरु नामक तीन पुत्र उत्पन्न किये। जैसे सृष्टिकाल में भूतादि के द्वारा पञ्चभूतों की उत्पत्ति होती है वैसे ही ययाति से इन पाँच पुत्रों की उत्पत्ति हुई ॥११॥ पुरु का पुत्र जनमेजय हुआ, जनमेजय के प्रचिन्वान्, प्रचिन्वान् के प्रवीर, प्रवीर के मनस्यु, मनस्यु के अभयद, अभयद के उरुक्षय, उनके त्र्यरुणि, त्र्यरुणि के पुष्करारुणि, पुष्करारुणि के बृहत्क्षेत्र और बृहत्क्षेत्र के पुत्र हस्ती हुए। इन हस्ती नामक राजा के नाम पर ही हस्तिनापुर नामक नगर की स्थापना हुई ॥१२-१३॥

अजमीढो द्विमीढश्च पुरुमीढश्च हस्तिनः ।
अजमीढादभूदृक्षस्तस्मात्संवरणात्कुरुः ।१४।
कुरोः परिक्षित्सुधनुर्जह्नुर्निषध एव च ।
सुहोत्रोऽभूत्सुधनुषश्च्यवनोऽभूत्ततः कृती ।१५।
ततो बृहद्रथस्तस्मात्कुशाग्रादृषभोऽभवत् ।
ततः सत्यजितः पुत्रः पुष्पवान्नहुषस्ततः ।१६।
बृहद्रथान्यभार्यायां जरासन्धः परन्तप ।
सहदेवस्ततस्तस्मात्सोमापिर्यच्छ्रुतश्रवाः ।१७।
सुरथाद्विदूरथस्तस्मात्सार्वभौमोऽभवत्ततः ।
जयसेनात्तथानीकोऽभूद्युतायुस्ततः क्रोधनः ।१८।

हस्ती के तीन पुत्र हुए। उनके नाम अजमीढ, द्विमीढ और पुरुमीढ हुए। अजमीढ के पुत्र ऋक्ष, ऋक्ष के संवरण और संवरण के पुत्र कुरु हुए ।१४। कुरु के पुत्र परीक्षित, परीक्षित के सुधनु, जह्नु और निषध—यह तीन पुत्र हुए। सुधनु के पुत्र सुहोत्र और सुहोत्र के पुत्र

आप दोनों परम धर्मज्ञ राजा हैं। [redacted] अतः आप मेरे आदेश को मान कर राज्य ग्रहण कर उसका परिपालन करो।२२-२३।

मरो त्वामभिषेक्ष्यामि निजयोध्यापुरेऽधुना ।
हत्वा म्लेच्छानधर्मिष्ठान्प्रजाभूतविहिंसकान् ।२४।
देवापे तव राज्ये त्वां हास्तिनापुरपत्तने ।
अभिषेक्ष्यामि राजर्षे हत्वा पुक्कसवारणौ ।२५।
मथुरायामहं स्थित्वा हरिष्यामि तु वो भयम् ।
शय्याकर्णानुष्ट्रमुखान्कर्ज्जाञ्चिम्बनोदरान् ।२६।
हत्वा कृतं युगं कृत्वा पालयिष्याम्यहं प्रजाः ।
तपोवेशं ग्रन त्यक्त्वा ममारुह्य रथोत्तमम् ।२७।
युवां शस्त्रास्त्रकुशलौ सेनागणपरिच्छदौ ।
भूत्वा महारथौ लोके मया सह चरिष्यथः ।२८।

हे मरो ! अब मैं प्रजाओं का पीड़न करने वाले, जीव-हिंसक अधर्मी म्लेच्छों का संहार करके आपको अपनी राजधानी अयोध्या में अभिषिक्त करूँगा।२४। हे देवापे ! हे राजर्षे ! युद्धक्षेत्र में पुक्कसों को मार कर मैं आपकी राजधानी हस्तिनापुर के राज्य पर आपको अभिषिक्त करूँगा।२५। मैं मथुरा नगरी में निवास करता हुआ तुम्हारे भय [redacted] नष्ट करूँगा तथा शय्याकर्ण, उष्ट्रमुख और एकजंघ आदि को मार कर सत्युग की स्थापना और प्रजा की रक्षा करूँगा। तुम अभी इस तपस्वी वेश का त्याग करो और श्रेष्ठ रथ पर आरोहण करो।२६-२७। तुम सभी शस्त्रास्त्र विद्या में पारंगत एवं महारथी हो, अतः हमारे साथ ही विचरण करो।२८।

विशाखयूपभूपालस्तवयां भिनयान्वितम् ।
विशाहे रुचिराङ्गी सुन्दरी त्वां प्रदास्यति ।२९।
साधो भूपाल लोकानां स्वस्त्यै कुरु मे वचः ।
रुचिराश्वसुतां शान्तां देवापे त्वं समुद्वह ।३०।
इत्याश्वासकथां कल्केः श्रुत्वा तौ मुनिभिः सह ।
विस्मयाविष्टहृदयौ मेनाते हरिमीश्वरम् ।३१।
इति पृथव्यभयदे भ्राकाशात्पुष्पवृष्टिभिः ।

लोकातीतो निजतनुसमुत्थ्यादिताऽगमर्मघ-
स्तेजोराशिःसनकसदृशो मस्करी पुष्कराक्षः ॥३८॥

तभी कल्किजी ने कहा—यह सभी को विदित है कि तुम दोनों राजवंश में विश्व-रक्षा और पृथिवी के पालनार्थ उत्पन्न हुए हो। तुम्हारी उत्पत्ति सूर्य, चन्द्र, यम और कुबेर के अंश से हुई है ॥३४॥ अब तक तुम अपने रूप को छिपाये रहे हो। परन्तु अब, अब यहाँ मेरे पास आये हो तो मेरी आज्ञा से इन्द्र द्वारा भेजे गये इन रथों पर आरूढ़ हो जाओ ॥३५॥ पद्मापति कल्किजी के द्वारा उक्त वचन कहे जाने पर आकाश से देवताओं ने पुष्पवृष्टि और मुनियों ने स्तुति की ॥३६॥ मन्द वायु प्रवाहित होने लगा। शिवजी के जटा बन्धन से उन्मुक्त गंगा-जल के मिलने से विभूति भीग गई। मन्द पवन ने उस विभूति के कण रूपी परागों को उड़ा कर पार्वती के अंगों में लगाते हुए कल्याण गुण की प्राप्ति की ॥३७॥ तभी सनक मुनि के समान परमेश्वर तेजस्वी, धर्म भवन रूप सुरुचिर जटाओं को धारण किये और हाथ में दण्ड लिए एक ब्रह्मचारी वहाँ आये। उनकी देह कान्ति तप्त स्वर्ण के समान चमचमा रही थी। मनोहर वस्त्रधारी उन कमललोचन दिव्य महापुरुष के मुख पर प्रसन्न भाव परिलक्षित हो रहा था। उनके तेजोमय शरीर का स्पर्श होते ही संसार के सम्पूर्ण पापों का क्षय हो रहा था ॥३८॥

—※—

तृतीयांश—

# पंचम अध्याय

अथ कल्किः समालोक्य सदसाम्पतिभिः सह ।
समुत्थाय ववन्दे तं पाद्यार्घ्याचमनादिभिः ॥१॥
पृष्ट उपवेश्य तं भिक्षुं सर्वैर्यमनमस्कृतम् ।
पप्रच्छ को भवानत्र मम भाग्यादिहागतः ॥२॥
प्रायशो मानवा लोके लोकानां पारणेच्छया ।
चरन्ति सर्वसुहृदः पूर्णा विगतकल्मषाः ॥३॥
अहं कृतयुगं श्रीश तवादेशकरं परम् ।
तवाविर्भावविभवमीक्षणार्थमिहागतम् ॥४॥
निरुपाधिर्भवान्कालः सोपाधित्वमुपागतः ।
क्षणदण्डलवाद्यङ्गं मायया रचितं स्वया ॥५॥
पक्षाहोरात्रमासर्तु संवत्सरयुगादयः ।
तवेक्षया चरन्त्येते मनवश्च चतुर्दश ॥६॥

सूत बोले—उस ब्रह्मचारी को देखते ही भगवान् कल्कि ने अपने सभासदों के सहित उठ कर पाद्य, अर्घ्य और आचमन आदि से उसका पूजन किया ।१। सभी सभासदों के द्वारा नमस्कार और उन भिक्षु ब्रह्मचारी को आदर पूर्वक बैठा कर कल्किजी ने प्रश्न किया—आप कौन हैं ? हमारे सौभाग्य से ही आपका यहाँ आगमन हुआ है ।२। पापों से परे रहने वाले जो मनुष्य सब के सुहृद हैं, वे लोक-कल्याणार्थ ही पृथिवी पर विचरण किये करते हैं ।३। भिक्षु ने कहा—हे श्रीश ! मैं आपका आज्ञाकारी सतयुग हूँ । आपके अवतार का प्रत्यक्ष प्रभाव देखने के निमित्त ही यहाँ उपस्थित हुआ हूँ ।४। आप निरुपाधि एवं

साक्षात् काल स्वरूप हैं। परन्तु काल, दण्ड और सत्वादि गुणों के द्वारा इस समय उपाधि सहित हो गए हैं। यह सम्पूर्ण विश्व आपकी ही माया से प्रकट हुआ है।५। आपकी ही सत्ता का अनुभव करते हुए यह पक्ष, दिवस, रात्रि, मास, ऋतु संवत्सर, युगादि काल एवं चौदहों मनु–यह सभी नियमित रूप से विचरण करते हैं।६।

स्वायम्भुवस्तु प्रथमस्ततः स्वारोचिषो मनुः।
तृतीय उत्तमस्तास्तच्चतुर्थस्तामसः स्मृतः।७।
पञ्चमो रैवतः षष्टश्चाक्षुष परिकीर्तितः।
वैवस्वत सप्तमो वै ततः सावर्णिरष्टमः।८।
नवमो दक्षसावर्णिर्ब्रह्मसावर्णिकस्ततः।
दशमो धर्मसावर्णिरेकादशः स उच्यते।९।
रुद्रसावर्णिरन्यश्च मनुर्वै द्वादश स्मृतः।
त्रयोदशमनुर्देवसावर्णिर्लोकविश्रुतः।१०।
चतुर्दशेन्द्रसावर्णिरेते तव विभूतयः।
यान्त्यायान्ति प्रकाशन्ते नामरूपादिभेदतः।११।
द्वादशाब्दसहस्रेण देवानाञ्च चतुर्युगम्।
चत्वारि त्रीणि द्वे चैक सहस्रगणितं मतम्।१२।
तावच्छतानि चत्वारि त्रीणि द्वे चैकमेव हि।
सन्ध्याक्रमेण तेषान्तु सन्ध्यांशोऽपि तथाविधः।१३।

पहले मनु स्वायम्भुव, दूसरे स्वारोचिष, तीसरे उत्तम, चौथे तामस, पाँचवे रैवत छठवे चाक्षुष, सातवें वैवस्वत, आठवें सावर्णिक, नवें दक्षसावर्णि, दशवें ब्रह्मसावर्णि, ग्यारहवें धर्म सावर्णि, बारहवे रुद्र सावर्णि, तेरहवें देव सावर्णि और चौदहवें इन्द्र सावर्णि-यह चौदहों मनु आपकी ही विभूति रूप है। यह सब अपने-अपने नाम रूपादि के भेद से चलते हुए प्रकाशित होते हैं।७-११। बारह हजार दिव्य वर्षों की एक चतुर्युगी होती है, जिसके अनुसार चार हजार दिव्य वर्षों का सत्युग, तीन हजार दिव्य वर्षों [illegible] त्रेता, दो हजार दिव्य वर्षों का द्वापर

और इस प्रकार दिव्य वर्षों का कलियुग होता है ।१२। इन चारों युगों का सन्ध्यांश ( संधिकाल ) क्रमशः चार सौ, तीन सौ, दो सौ, और एक सौ वर्ष का होता है । इन चारों युगों की सन्ध्या का क्रम भी इसी प्रकार समझना चाहिये ।१३।

एकसप्ततिकं तत्र युगं भुङ्क्ते मनुर्भुवि ।
मनूनामपि सर्वेषामेवं परिणतिर्भवेत् ।
दिवा प्रजापतेस्तत्तु निशा सा परिकीर्तिता ।१४।
अहोरात्रश्च पक्षश्च मासाश्च वत्सरास्तथा ।
तद्गुणाधिकृतः कालो ब्रह्मणो जन्ममृत्युकृत् ।१५।
शतसंवत्सरे ब्रह्मा लयं प्राप्नोति हि त्वयि ।
लयान्ते त्वन्नाभिमध्यादुत्थितः सृजति प्रभुः ।१६।
तत्र कृतयुगस्त्वेषः कालः सद्धर्मागतकम् ।
कृतकृत्याः प्रजा यत्र तन्नाम्ना तं कृतं विदुः ।१७।
इति तद्वच आश्रुत्य कल्किर्जनजनावृतः ।
प्रहर्षमतुलं लब्ध्वा श्रुत्वा तद्वचनामृतम् ।१८।
अवहित्थामुपालक्ष्य युगस्थाह जनान्हितान् ।
योद्धुकामः शनैः पुर्या हृष्टो विशसने प्रभुः ।१९।
गजरथतुरगान्नराश्च योधान्कनकविचित्रविभूषणा-
चिताङ्गान् । धृतविविधवरास्त्रशस्त्रपूगान्सुधियिपु-
गणान्गणयध्वमानसेऽथम् ।२०।

प्रत्येक मनु इकहत्तर चतुर्युगी तक पृथिवी को भोगते हैं । इसी प्रकार सब मनु बदलते रहते हैं । चौदहों मनु जितने समय तक पृथिवी का भोग करते हैं, उतना समय ब्रह्मा का एक दिवस होता है । इतने ही परिमाण की ब्रह्मा की एक रात्रि होती ।१४। इसी प्रकार दिवस-रात्रि, पक्ष, मास, सम्वत्सर और ऋतु आदि की उपाधि से ब्रह्माजी की जन्म-मृत्यु आदि का विधान होता है ।१५। ब्रह्मा अपनी सौ वर्ष की आयु पूर्ण होने पर वह आप में लय हो जाते हैं। फिर

जब प्रलय काल बीत जाता है तब आपके नाभि-कमल में उनका पुनः उद्भव होता है।१६। मैं उक्त काल का अंश रूप ही कृतयुग हूँ। मेरे द्वारा श्रेष्ठ धर्म पाला जाता है। मेरे द्वारा सम्पूर्ण प्रजा धर्म का अनुष्ठान करते हुए धन्य हो जाती है इसी लिए ज्ञानीजन मुझे कृतयुग कहते हैं।१७। सत्ययुग के इस प्रकार के वचनों को सुन कर अपने जनों के सहित कल्किजी परम हर्षित हुए।१८। कलियुग के नाश में समर्थ कल्किजी ने सत्ययुग को आया देख कर कलियुग के शासन में स्थित विशसन नामक नगरी में युद्ध करने की इच्छा करते हुए अपने अनुयायियों से बोले।१९। हाथी पर आरूढ होकर युद्ध करने वाले, अश्व और रथ पर चढ कर युद्ध करने वाले तथा पदाति सैनिक जो देह पर अद्भुत स्वर्णाभूषण और शस्त्रास्त्रों के धारण करने वाले हैं, ऐसे युद्ध-कुशल वीरों की गणना करो।२०।

# षष्ठ अध्याय

इति तौ मरुदेवापी श्रुत्वा कल्केर्वचः पुरः ।
कृतोद्वाहौ रथारूढौ समायातौ महाभुजौ ।१।
नानायुधधरौ सैन्यसंवृतौ शूरमानिनौ ।
बद्धगोधाङ्गुलित्राणौ दंशितौ बद्धहस्तकौ ।२।
काञ्चनीयसशिरस्त्राणौ धनुर्द्धरधुरन्धरौ ।
अक्षौहिणीभिः षड्भिस्तु कम्पयन्तौ भुवं भरैः ।३।
विशाखयूपभूपस्तु गजलक्षैः समावृतः ।
अश्वैः सहस्रनियुतैः रथैः सप्तसहस्रकैः ।४।
पदातिभिर्द्विलक्षैश्च सन्नद्धैर्धृतकार्मुकैः ।
वातोद्धूतोत्तरोष्णीषैः सर्वतः परिवारितः ।५।
रुधिराश्वसहस्राणां पञ्चाशद्भिः समावृतः ।
गजैर्दशशतैर्मत्तैर्नवलक्षैर्वृतो बभौ ।६।

सूतजी बोले—कल्किजी की आज्ञा से मरु और देवापि ने विवाह कर लिया और ये दोनों महाबाहु दिव्य रथों पर आरूढ़ हुए वहाँ आ पहुँचे ।१। अपने महाबली होने का अभिमान रखने वाले वे दोनों वीर अपने देह को सुरक्षित किये हुए और अंगुलियों में त्राण धारण किये हुए थे। अस्त्र-शस्त्रों से सभी प्रकार सुसज्जित उन वीरों के साथ प्राप्त सेना थी ।२। वे अपने सिरों पर काञ्चन वर्ण का शिरस्त्राण धारण किये थे तथा सर्व श्रेष्ठ धनुष बाणों से सज्जित अपनी छः अक्षौ-

हिनी सेना से पृथिवी को कम्पित कर रहे थे ।३। विशाखयूप-नरेश भी इतनी एक लाख हाथी, एक करोड़ घोड़े और साठ हजार रथों से सम्पन्न सेना के साथ थे ।४। उनके साथ दो लाख पैदल सैनिक धनुष बाणों से सुसज्जित थे । वायु के झोंकों से उनके सबके और दुकूल हिल रहे थे ।५। इनके अतिरिक्त पचास हजार लाल वर्णों के अश्व, दस हजार मदमत्त गज तथा छः करोड़ महारथी तथा नौ लाख पदाति थे ।६।

अक्षौहिणीभिर्दशभि कल्कि परपुरञ्जय ।
समावृतस्तया देवैर्देवमिन्द्रो दिवि स्वराट् ।७।
भ्रातृपुत्रसुहृद्भिश्च मुदित सैनिकैर्वृत. ।
ययौ दिग्विजयाकाङ्क्षी जगतामीश्वर प्रभु ।८।
काले तस्मिन्द्विजो भूत्वा धर्म्मं परिजनै. सह ।
समाजगाम कलिना बलिनापि निराकृत । ६।
ऋत प्रसादमभय सुख मुदमथ स्वयम् ।
योगमर्थं तथाऽदर्पं स्मृति क्षेम प्रतिश्रयम् ।१०।
नरनारायणो चोभौ हरेरंशौ तपाव्रतौ ।
धर्म्मस्त्वेतानुपादाय पुत्रानत्रोश्चागतस्त्वरन् ।११।
श्रद्धा मैत्री दया शान्तिस्तुष्टि पुष्टि क्रियोन्नति·
बुद्धिर्मेधा तितिक्षा च ह्रीर्मूर्तिर्धर्म्मपालका ।१२।
एतास्तेन सहायाता निजबन्धुगणै, सह ।
कल्किकमालोकितं तत्र निजकार्यं निवेदितुम् ।१३।

मधु पुरी के विजेता कल्किजी स्वर्ग में सुशोभित सुरपति इन्द्र के समान दस अक्षौहिणी सेना के साथ अत्यन्त शोभा को प्राप्त हुए ।७। इस प्रकार भाई, पुत्र, सुहृद और सैन्य-समूह से सम्पन्न होकर जगदीश्वर कल्किजी ने दिग्विजय की इच्छा से प्रस्थान किया ।८। तभी कलियुग के द्वारा तिरस्कृत किया हुआ धर्म ब्राह्मण वेश में वहाँ उपस्थित हुआ ।६। ऋत, प्रसाद, अभय, सुख आनन्दता, योग, अर्थ, अदर्प, स्मृति, क्षेम और प्रति, य नामक उसके सेवक साथ थे ।१०। भगवान् विष्णु

वे मत रूप धर्मोनिष्ठ नर नारायण को तथा अपने स्त्री पुत्रादि को साथ लेकर धर्म सोत्कण्ठा पूर्वक वहाँ आ गया ।११। श्रद्धा, मैत्री, दया, शान्ति, तुष्टि, पुष्टि, क्रिया, उन्नति, बुद्धि, मेधा, तितिक्षा, ह्री आदि धर्म की रक्षा मे तत्पर यह सभी साकार रूप मे अपने बान्धवों से युक्त होकर कल्किजी के दर्शनार्थ और स्वकार्य निवेदनार्थ वहाँ उपस्थित हुए ।१२–१३।

कल्किर्द्विज समायान्तं पुत्रं दृष्ट्वा यथाविधि ।
प्रोवाच विनयापन्नं कस्त्वं कस्मादिहागतः ।१४।
स्त्रीभिः पुत्रैश्च सहितः क्षीणपुण्य इव ग्रह ।
कस्य वा विषयाद्भ्रष्टस्तन्नस्त्वं वद तावत ।१५।
पुत्रा स्त्रियश्च ते दीना हीनम्वक्षमपीडिता ।
वैष्णवा साधवो यद्वत् पाखण्डैश्च निरन्तरा ।१६।
कल्किरिति वचः श्रुत्वा धर्मः धर्म्मं निज स्मरन् ।
प्रोवाच कमलानाथमनाथस्त्वतिकातर ।१७।
पुत्रै स्त्रीभिर्निजजनै कृताञ्जलिपुटैर्हरिम् ।
स्तुत्वा नत्वा पुनर्भित्वा मुदितं तं दयापरम् ।१८।
शृणु कल्के ममाख्यानं धर्मोऽहं ब्रह्मरूपिणः ।
तव वक्षः स्थलाज्जातः कामदः सर्वदेहिनाम् ।१९।

भगवान् कल्कि ने ब्राह्मण को देखते ही विनय पूर्वक यथाविधि उसका पूजन किया और बोले–आप कौन हैं ? कहाँ से आगमन हुआ ? ।१४। क्षीण पुण्य मनुष्य के समान आप अपने स्त्री पुत्रादि के सहित किस राज्य से भ्रष्ट हुए हैं ? यह सब मुझे यथार्थ रूप से बताइए ।१५। जैसे वैष्णव साधु पाखण्डियों से पराजित हो जाते हैं, वैसे ही आप अपनी पीड़ा से दीन होकर स्त्री पुत्रादि के सहित अत्यन्त कातर क्यों हो रहे हैं ? ।१६। अत्यन्त कातर और अनाथ रूप से आया हुआ धर्म कमला-पति कल्किजी के वचन सुन कर अपने कल्याणार्थ निवेदन करने लगा ।१७। उसने अपने अनुगामियों के सहित हाथ जोड़े और आनन्द-धाम

अथ दयावन्त प्रभु का पूजन कर प्रणाम और स्तुति करने लगा ।१८। धर्म बोला—हे प्रभो ! मैं अपना वृत्तान्त निवेदन करता हूँ, इसे सुनिये ! मैं ब्रह्मस्वरूप धर्म आपके वक्षःस्थल से उत्पन्न हुआ हूँ । मेरे द्वारा सभी प्राणियों के कार्यों की सिद्धि होती है ।१९।

देवानामग्रणीर्हव्यकव्यानां फलभुग्विभुः ।
तवाज्ञया चराम्येव साधुकीर्त्तिकृदन्वहम् ।२०।
सोऽहं कालेन बलिना कलिनाऽपि निराकृतः ।
शककाम्बोजशबरं सर्वैरावासवासिना ।२१।
अधुना तेऽखिलाधार ! पादमूलमुपागता ।
यथा संसारकालाग्निसन्तप्ता साधवोऽर्दिताः ।२२।
इति वाग्भिरपूर्वाभिर्धर्मस्य परितोषितः ।
कल्किः कल्कहरः श्रीमानाह सद्धर्मवर्द्धनैः ।२३।
पश्य कृतयुगं धर्म भव चण्डानुशासनम् ।
मा जानासि यथा जातं धातृभावितविग्रहम् ।२४।
कीकटाद्यौद्दलनमिति मत्वा सुखी भव ।
अर्हदाद्यानामन्येषां तत्रापद्रवकारिणाम् ।
जिघांसुर्यामि सेनाभिश्चर गां त्वं निर्विभयः ।२५।

देवताओं में प्रथम गणना योग्य मैं यज्ञांश का हव्य-कव्य के फल का अधिकारी हूँ । मैं यज्ञ फल प्रदान करके साधुजन का अभीष्ट पूर्ण करता हूँ । आपकी आज्ञा से मैं सदैव साधुओं का कार्य सिद्ध करता हुआ घूमता हूँ ।२०। इस समय शक, कम्बोज, शबर आदि कलियुग के शासन में रहते हैं । कालक्रम के कारण मैं उस बलवान् कलि से ही हारा हुआ हूँ ।२१। हे अखिलाधार ! इस समय साधुजन विश्वरूपी कालाग्नि से संतप्त एव पीड़ित हैं । इसी लिए मैं आपके चरणों की शरण में उपस्थित हुआ हूँ ।२२। धर्म के इन अपूर्व वचनों को सुन कर पाप हारी कल्कि जी धर्म के लिए प्रसन्न करने वाले वचन कहने लगे ।२३। उन्होंने कहा—हे धर्म ! इधर देखो, सत्ययुग का आगमन हो चुका

सारथि, अग्नि आसन रूप आश्रय हुआ। इस प्रकार धर्म रूप नायक क्रियानुष्ठान रूपी महाबल से समन्वित होकर चल दिया।३१।

यज्ञदानतपः पात्रैर्यमैश्च नियमैर्वृतः ।
खशकाम्बोजकान्सर्वाञ्छबरान्बर्बरानपि ।३२।
जेतुं कल्किर्ययौ यत्र कलेरावाससमीप्सितम् ।
भूतवासबलोपेतं सारमेयघराकुलम् ।।३३।।
गोमांसपूतिगन्धाढ्यं काकोलूकशिवावृतम् ।
स्त्रीणां दुर्द्यूतकलहविवादव्यसनाश्रयम् ।३४।
घोरं जगद्भयकरं कामिनीस्वामिनं गृहम् ।
कलिः श्रुत्वोद्यमं कल्केः पुत्रपौत्रवृतः क्रुधा ।३५।
पुराद्विशसनाख्याच्च चक्राक्षरथोपरि ।
धर्मः कलिं समालोक्य ऋषिभिः परिवारितः ।३६।
युयुधे तेन सहसा कल्किवाक्यप्रचोदितः ।
ऋतेन दम्भः संग्रामे प्रसादो लोभमाह्वयत् ।३७।

इस प्रकार यज्ञ, दान, तप, यम, नियम आदि से सम्पन्न हुए भगवान् कल्कि खश, कम्बोज, शबर तथा बर्बर आदि म्लेच्छों की विजय कामना से कलि के आवास वाले स्थान में पहुंचे। वहां भूतों का दृढ़ आवास होने से उस स्थान में सब ओर श्वान भूंकते थे। ३२–३३। उस स्थान में गो मांस की दुर्गंध आ रही थी। कौओं और उल्लुओं से पूर्ण तथा द्यूत का आश्रय एवं स्त्रियों के विवाद रूपी क्लेश इनमें भरा हुआ था।३४। संसार के लिए भयप्रद यह अपनी भय [illegible] प्रतीत होती थी। यहां के पुरुष स्त्रियों की आज्ञा के अनुवर्ती थे। वहां का अधीश्वर कल्कि जी का आक्रमण सुन कर अपने पुत्र-पौत्रादि के सहित उल्लू की ध्वजा वाले रथ पर आरूढ़ होकर विशसनपुरी से बाहर आया। उस कलि को देख कर भगवान् कल्कि की आज्ञानुसार ऋषियों के सहित धर्म ने उसके साथ संग्राम प्रारम्भ किया। दम्भ से ऋत और लोभ से प्रसाद भिड़ गया।३५–३७।

युग्मौ परिवृतौ मृत्युजिताबेकत्र योधनात् ।४५।
ताभ्यां स युयुधे कल्किः सेनागणसमन्वितः :
युमानां कल्किसैन्यानां समरस्तुमुलोऽभवत् ।४६।
हे पितैर्वृंहितैर्दन्तशब्दैष्टङ्कारनादितैः ।
शूरोरुकृष्टैर्वाहुवेगैः सशब्दस्तलताडनैः ।४७।
सम्पूरिता दिशः सर्वा लोका नो शर्म लेभिरे ।
देवाश्च भयसन्त्रस्ता दिवि व्यस्तपथा ययुः ।४८।
पादोदण्डैः खड्गशक्त्यृष्टिशूलैर्गदाघातैर्वाणपातैश्च घोरैः ।
युद्धे शूराश्छिन्नवाहूरुमध्याः पेतुः सत्ये शतशः कोटिशश्च

दैत्यों में श्रेष्ठ यह दोनों भाई घोर युद्ध में प्रवीण, अत्यन्त बली और देवताओं को भयभीत करने में समर्थ थे। इन दोनों का रूप एक सा था।४४। यह दोनों दिग्विजयी, वज्र जैसे कठोर शरीर वाले थे। दोनों मिल कर मृत्यु को भी युद्ध में जीत लेने में समर्थ थे। अपनी बलवती सेना के सहित यह दोनों सदा आरम्भ कर पैदल ही युद्ध में तत्पर हुए।४५। इन कोक विकोक के साथ कल्कि जी का घोर संग्राम हो रहा था उनकी सेना के प्रमुख वीर भयंकर युद्ध कर रहे थे।४६। अश्वों का हीसना, हाथियों की चिंघाड़ तथा दाँतों का शब्द, धनुषों की टंकार, वीरों के भुजाघात आदि से अत्यन्त भीषण शब्द होने लगा।४७। उस शब्द से दसों दिशाएँ गूँज उठी। कोई भी लोक भय-रहित नहीं था। देवता भी डर के कारण गगन पथ से उल्टे-सीधे मार्गों से भागने लगे।४८। पाश, दण्ड, खड्ग, शक्ति, शूल, गदा तथा भयंकर बाणों के आघात से करोड़ों शूरों के हाथ, पैर, कटि आदि विच्छिन्न होकर कट-कट कर गिर रहे थे, जिनसे युद्ध भूमि आच्छादित होने लगी थी।४९।

—क्षे—

अपने कुल के अगार रथ से सार-हीन होता हुआ अपने गृह में जा पहुँचा ।४। उधर प्रसाद द्वारा पदाघात को प्राप्त हुए लोभ का सिर फट गया। कुत्तों से युक्त उसका रथ छिन्न भिन्न हो गया। तब वह उसे छोड़ कर रक्त वमन करता हुआ रण क्षेत्र से भाग खड़ा हुआ ।५। अभय से युद्ध करता हुआ क्रोध भी हार गया। उसके नेत्रों में लाली छाई थी। चूहों से युक्त दुर्गंध पूर्ण अपने छिन्न-भिन्न रथ को वहीं पड़ा छोड़ कर वह भी विशसनपुरी में जा घुसा ।६।

अथ शुल्कतलाघातादगतासु र्पतद्भुवि ।
निरयो मुदमुष्टिभ्यां पीडितो यममाययौ ।७।
आधिव्याध्यादयः सर्वे त्यक्त्वा वाहमुपाद्रवन् ।
नानादेशान्भयोद्विग्नाः कृतबाणप्रपीडिताः ।८।
धर्मः कृतेन सहितो गत्वा विशसनं कलेः ।
नगरं बाणदहनैर्ददाह कलिना सह ।९।
कलिर्विप्लुष्टसर्वाङ्गो मृतदारो मृतप्रजः ।
जगामैको रुदन्दीनो वर्षान्तरमलक्षितः ।१०।
मरुस्तु शककाम्बोजाञ्जघ्ने दिव्यास्त्रतेजसा ।
देवापि शबराञ्चोलान्बर्बरांस्तद्गणानपि ।११।
दिव्यास्त्रशस्त्रसम्पातैर्दर्शयामास वीर्यवान् ।
विशाखयूपभूपालः पुलिन्दान्पुक्कसानपि ।१२।

शुल्क के तलाघात से आहत हुआ भय प्राण त्याग कर धराशायी हुआ। प्रीति के मुष्टि प्रहार से पीड़ित हुआ निरय भी तुरन्त ही यमालय को चला गया ।७। कृतयुग के बाणों से आहत हुई आधि-व्याधि अपने वाहनों का परित्याग करके इधर-उधर भाग गईं ।८। इसके पश्चात् सत्युग को साथ लेकर धर्म कलि की राजधानी विशसन में प्रविष्ट हुआ और उसने कलि के सहित सम्पूर्ण नगर को अपनी बाणाग्नि से जला दिया ।९। कलि के सभी अंग जल गये। उसकी संतति और पत्नी भी मरण को प्राप्त हुई और वह रुदन करता हुआ अप्रकट रूप

रहे थे ।१६। फिर संसार विजेता महाबाहु कल्कि जी ने क्रोध में भर कर महास्त्र के द्वारा विकोक का शिर छेदन कर दिया ।१७। महाबली विकोक मृत्यु को प्राप्त हो गया था। परन्तु जैसे ही उसके भाई कोक ने उसे देखा वैसे ही वह पुनर्जीवित हो गया। यह देख कर सभी देवगण और स्वयं कल्कि जी भी आश्चर्य करने लगे ।१८।

प्रतिकर्तुं गदापाणिं कोकस्याप्यच्छिनच्छिरः ।
मृतं कोको विकोकस्य दृष्टिपातात्समुत्थितः ।१६।
पुनस्तौ मिलितौ तेन युयुधाते महाबलौ ।
कामरूपधरौ वीरौ कालमृत्यू इवापरौ ।२०।
खड्गचर्मधरौ कल्किं प्रहरन्तौ पुनः पुनः ।
कल्किः क्रुधा तयोस्तद्वद्बाणेन शिरसी हृते ।२१।
पुनर्लग्ने समालोक्य हरिश्चिन्तापरोऽभवत् ।
विसृज्य खड्गमथ तौ तुरगस्तावताडयत् ।२२।
कालकल्पौ दुराधर्षौ तुरगेणार्दितौ भृशम् ।
कल्केस्तु अश्वतुर्गाणैरमर्षातिाम्रलोचनौ ।२३।
तयोर्भुजान्तरं सोऽथ क्रुधा समदशद्भृशम् ।
तौ तु प्रभिन्नास्थिभुजौ विदार्यस्ताङ्घ्रिदकार्मुकौ ः
पुच्छं जगृहतुः सप्तेर्गोपुच्छं बालकाविव ।।२४।

फिर कल्कि जी ने विकोक को पुनर्जीवित करने वाले गदापाणि कोक का ही उच्छेद कर दिया। इस प्रकार कोक मर गया, परन्तु जैसे ही उसे विकोक ने देखा, वैसे ही वह भी पुनर्जीवित हो उठा ।१६। तब इच्छानुसार रूप धारण में समर्थ महाबली कोक-विकोक दोनों मिल कर कल्किजी के साथ दूसरे काल के समान घोर युद्ध करने लगे ।२०। वह खड्ग और ढाल धारण कर बारम्बार कल्किजी पर आघात करने लगे। तब कल्किजी ने अत्यन्त क्रोधित होकर उन दोनों के ही अपने बाणों से मस्तक उड़ा दिये ।२१। परन्तु, अब दोनों के ही मस्तक अपने-अपने धड़ में स्वयं जुड़ गये, तब तो कल्कि जी को बड़ी चिन्ता हुई। फिर वे कोक-विकोक द्वारा अपने पर प्रहार होते देख कर स्वयं भी

निविद्ध पुन, ललकारने लगे ।२६। तभी ब्रह्मा जी वहाँ आये और कल्किजी से हाथ जोड़ कर बोले कि हे प्रभो ! यह कोक-विकोक दानवों से मृत्यु को प्राप्त नहीं हो सकते ।२७। इन दोनों को एक समय में ही थप्पड़ मार कर इनका वध कर दीजिये। क्योंकि जब तक यह दोनों परस्पर एक दूसरे को देखेंगे, तब तक इनकी मृत्यु संभव नहीं है। अतः आप इसी प्रकार इनको मारिये ।२८। ब्रह्माजीके वचन सुन कर कल्किजीने शस्त्रास्त्र और वाहन का परित्याग कर दिया और दोनों दानवों के मध्य पहुँच कर दोनों हाथों से एक साथ उन दोनों के वज्र के समान मुष्टि-प्रहार किया, जिससे उनका मस्तक चूर्ण हो गया ।२९। देवताओं के लिए भयप्रद और सब जीवों का अनिष्ट करने में तत्पर वे दोनों दानव मस्तकों के चूर्ण होने से टूट कर गिरते हुए पर्वत-शिखरों के समान धरती पर आ गिरे ।३०।

तद्दृष्ट्वा महदाश्चर्यं गन्धर्वाप्सरसां गणाः ।
ननृतुर्जगुस्तुष्टुवुश्च मुनयः सिद्धचारणाः ।
देवाश्च कुसुमासारैर्ववृषुर्हर्षमानसाः ।३१।
दिवि दुन्दुभयो नेदुः प्रसन्नाश्चाभवन्दिशः ।
तयोर्वधप्रमुदितः कविर्द्विशसहस्रकान् ।
सात्त्वान्महारथान्साक्षाद्दहनद्दिव्यसायकैः
प्राज्ञः शतसहस्राणां योधानां रणमूर्द्धनि ।
क्षय निन्ये सुमन्त्रस्तु रथिनां पञ्चविंशतिः ।३३।
एवमन्ये गार्गभर्ग्यविशालाद्या महारथान् ।
निजघ्नुः समरे क्रुद्धा निषादान्म्लेच्छबर्बरान् ।३४।
एवं विजित्य तान्सर्वान्कल्किर्मुपगणैः सह ।
शय्याकर्णांश्च भल्लाटनगरञ्जेतुमाययौ ।३५।
नानावाद्यैर्नौकसंघैर्वंरास्त्रैर्नानावस्त्रैर्भूषणैर्भूषिताङ्गैः
नानावहैश्चामरैर्वीज्यमानैर्वाताध्वोद्यैर्दुः कल्किरत्नुमसेन ।३६

यह देख कर अत्यन्त आश्चर्य में भरे गंधर्व और अप्सराऐं

# अष्टम अध्याय

सेनागणैः परिवृतः कल्किर्नारायणः प्रभुः ।
भल्लाटनगरं प्रायात्खड्गं धृत्वासिवाहनः ।।१।।
स भल्लाटेश्वरो योगी ज्ञात्वा विष्णुं जगत्पतिम् ।
निजसेनागणैः पूर्णो योद्धुकामो हरिं ययौ ।।२।।
स हर्षोत्पुलकः श्रीमान्दीर्घाङ्गः कृष्णभावनः ।
शशिध्वजो महातेजा गजायुतबलः सुधी ।।३।।
तस्य पत्नी महादेवी विष्णुव्रतपरायणा ।
सुशान्ता स्वामिनं प्राह कल्किना योद्धुमुद्यतम् ।।४।।
नाथ कान्त जगन्नाथ सर्वान्तर्यामिनं प्रभुम् ।
कल्किं नारायणं साक्षात्कथं त्वं प्रहरिष्यसि ।।५।।
सुशान्ते परमो धर्मः प्रजापतिविनिर्मितः ।
युद्धे प्रहार सर्वत्र गुरौ शिष्ये हरेरिव ।।६।।

सूत जी बोले—तदनन्तर अपने अश्व पर आरूढ़ हुए कल्कि जी खड्ग धारण किये हुए, सेना के सहित भल्लाट नगर में पहुँचे।१। योगिराज भल्लाट नरेश ने कल्कि जी को साक्षात् जगदीश्वर विष्णु जाना और वह उनसे युद्ध करने के लिए सेना सहित नगर से बाहर चले।२। उस समय वह दीर्घांग, श्रीमान्, कृष्ण भक्त, महाबली एवं महा तेजस्वी राजा शशि ध्वज हर्ष से पुलकित हो रहे थे।३। उन राजा की पत्नी विष्णु व्रत-परायणा महादेवी सुशान्ता थी। उसने जब अपने पति को कल्कि जी से युद्ध के लिए जाने को उद्यत देखा तब वह कहने लगी।४। हे नाथ! हे स्वामिन्! कल्कि जी तो साक्षात् जगन्नाथ विष्णु

सेवा-स्वरूप विलास गीता मात्र ही समझना चाहिये ।१०। ईश्वर के अवतार धारण करने पर कामादि माया वश रूप दैहिक गुणों का समन्वित होना भी अनिवार्य है। जब कामादि विषयों का आरोपित होना देह धर्म ही है, तो उनके शरीर में भी वह क्यों नहीं प्रगट होंगे ? ।११। पूर्ण ब्रह्मभाव सम्पन्न ईश्वर ब्रह्म कहे जाते हैं और जब वह शरीर धारण कर लेते हैं तब उन्हें शरीरिक कहते हैं। सेवक की भेद दृष्टि के लय होने अर्थात् अनेकत्व की उपलब्धि होने पर उनका जन्म लय और उदय भी इसी प्रकार सम्भव है ।१२।

सेव्यसेवकता विष्णोर्माया सेवेति कीर्तिता ।
इंताद्दं तस्य चेष्टया त्रिवर्गजनिका सताम् ।१३।
अतोऽहं कल्किना योद्धुं यामि कान्ते स्वसेनया ।
त्वं च पूजय कान्तेऽत्र कमलापतिमीश्वरम् ।१४।
कृतार्थाऽहं त्वया विष्णुसेवासंनिविष्टात्मना ।
स्वामिन्निह परत्रापि वैष्णवो प्रियता गति ।१५।
इति तस्या वल्गुवाग्भिः प्रणतायाः शशिध्वजः ।
आत्मानं वैष्णवं मेने साधु रेता हरिं स्मरन् ।१६।
तामालिङ्ग्य प्रमुदितः शूरैः पुत्रैरिभरावृतः ।
वदन्नाम स्मरन्नुच्चैः वैष्णवैर्योद्धुम् ययौ ।१७।
गत्वा तु कल्किसेनाया विद्रावं महती चमूम् ।
श्यामकर्णगणैर्वीरैः सन्नद्धैरुद्यतायुधैः ।१८।

सेव्य-सेवक भाव ही सेवा है। यह कार्य विष्णु-माया का ही है। इस प्रकार की चेष्टा के द्वारा ही सज्जन पुरुष त्रिवर्ग को प्राप्त कर लेते हैं ।१३। हे कान्ते ! यही कारण है कि मैं अपनी सेना के सहित कल्किजी से युद्ध करने के लिए प्रस्थान कर रहा हूँ। हे प्रिये ! इधर तुम कमलापति भगवान् विष्णु का पूजन करो ।१४। सुशान्ता ने कहा — हे नाथ ! आप विष्णु सेवा द्वारा उन्हीं में लीन हो गये, इससे मैं भी धन्य हो गई हूँ। इहलोक और परलोक में भगवान् विष्णु की सेवा के

प्रकार रणक्षेत्र में सब ओर से शूल, प्रास, गदा, बाण, शक्ति, यष्टि, तोमर, भाले, खड्ग, भुशुण्डी और कुन्त आदि अस्त्र-शस्त्र चलने लगे ।२३। उस समय छत्र, चमर, ध्वजा, पताका आदि की छाया और बहुत धूल उड़ने से रणभूमि में अन्धकार छा गया ।२४।

गगनेऽनुपमा देवाः ऐवा वासं न चक्रिरे ।
गन्धर्वं साधुपन्दमैर्गायनैरमृतायनैः ।२५।
द्रष्टुं समागताः सर्वे लोकाः समरमद्भुतम् ।
शलदुन्दुभिनादैरास्फोटैर्बृंहितैरपि ।।२६
हेषितैर्योधनोत्कृष्टैर्लोकाश्च मूका इवाभवन् ।
रथिनो रथिभिः साकं पदाताश्च पदातिभिः ।।२७।।
हया हयैरिभाश्चेभैः समरोऽमरदानवैः ।
यथाभवत्स तु घनो यमराष्ट्रविवर्द्धनः ।२८।।
शशिध्वजजनमूनाथैः कल्किसेनाधिप सह ।
निपेतुः सैनिका भूमौ छिन्नबाह्वङ्घ्रिकन्धराः ।२९।।
धावन्तोऽसिमुवन्तश्च विकुर्वन्तोऽसृगुक्षिताः ।
उपर्युपरि सञ्छन्ना गजाश्वरथमर्दिताः ।।३०।।

गगन मण्डल में स्थित [illegible] देवगण इस संग्राम को देख रहे थे । गन्धर्व भी अमृत-ध्वनि में गाते हुए उस युद्ध को देखने के लिए आ गये थे ।२५। सभी लोक उस अद्भुत संग्राम को देखने के उद्देश्य से वहाँ आ गये थे । शंख और नगाड़े बज रहे थे । परस्पर चोट मारने से, हाथियों की चिंघाड़ से, अश्वों के हिनहिनाने से तथा योद्धाओं के टकराने से जो शब्द निकल रहे थे, उनके मिलने से रणभूमि गूँज रही थी । सभी लोग मूक जैसे बन रहे थे, क्योंकि किसी को किसी की बात सुनाई नहीं देती थी, रथी रथी से, पैदल पैदल से, घुड़सवार घुड़सवार से भिड़ रहे थे । देवासुर-संग्राम के समान भीषण यह युद्ध यमराष्ट्र की वृद्धि कर रहा था ।२६-२८। कल्कि और उनके सेनापतियों से भिड़े हुए शशिध्वज के सेनापति एवं वीरगण सिर कटा कर पृथिवी पर गिर रहे थे ।२९।

व्याकुल होकर कोई भाग रहा है, कोई चीत्कार कर रहा है, कोई आर्त-नाद कर रहा है, किसी पर रक्त की धार पड़ रही है, कोई एक दूसरे से गुंथे हुए ही पृथिवी पर गिर रहे हैं तथा कोई हाथी या अश्व के पावों अथवा रथों के पहियों से ही कुचले जा रहे हैं ।३०।

निपेतुः प्रधने वीराः कोटिकोटिसहस्रशः ।
भूते सानन्दसन्दोहा स्रवन्ती रुधिरोदकम् ॥३१॥
उष्णीषहंसाः संछिन्नगजरोधोरथप्लवाः ।
करोरुमीनाभरणासिकाञ्जनवालुका ॥३२॥
एवं प्रवृत्ता संग्रामे नदी सद्योऽतिदारुणा ।
सूर्यकेतुस्तु मरुणा सहितो युयुधे बली ॥३३॥
कालकल्पो दुराधर्षो मरु बाणैरताडयत् ।
मरुस्तु तस्य दशभिर्मार्गणैर्दारयद्भुजम् ॥३४॥
मरुबाणाहतो वीरः सूर्यकेतुरमर्षितः ।
जघान तुरगान्कोपात्पदोद्घातेन तद्रथम् ॥३५॥
चूर्णयित्वाथ तेनापि तस्य वक्षस्यताडयत् ।
गदाघातेन तेनापि मरुर्मूर्च्छामवाप ह ॥३६॥

इस प्रकार, उस युद्ध में हजारों करोड़ वीर नाश को प्राप्त हुए । रणक्षेत्र में रक्त की नदी बह चली । इस नदी के प्रवाह को देख कर भूत-पिशाचादि अत्यन्त आनन्दित [illegible] ।३१। इस लोहित नदी में बहती हुई पगड़ियाँ सरोवरों में सुशोभित हंस के समान प्रतीत होती थीं । उसमें गिरे हुए हाथी ऐसे लगते थे जैसे टापू हों । रथ उसमें नावों के समान तैरने लगे और कटे हुए हाथ पाँव मच्छ जैसे लगने लगे । उसमें गिरे हुए आभूषण ऐसे लगते थे मानों स्वर्णिम रेती चमक रही हो ।३२। इस प्रकार रणक्षेत्र में यह अत्यन्त दारुण नदी बहने लगी । सूर्यकेतु मरु के साथ युद्ध कर रहा था ।३३। काल के समान विकट सूर्यकेतु के बाणों से मरु आहत हो गये तब मरु ने भी दस बाणों से सूर्यकेतु को आहत कर दिया ।३४। मरु के बाणों से आहत हुए सूर्यकेतु ने मरु के सभी अश्व

मार डाले और गदाघात से रथ तोड़ डाला। फिर मरु के हृदय पर भीषण गदाघात किया, जिससे वह मूर्छित होकर पृथिवी पर गिर पड़े।३५–३६।

सारथिस्तमपोवाह रथेनान्येन धर्मवित्।
बृहत्केतुश्च देवापि बाणैः प्राच्छादयद्बली ॥३७॥
धनुर्विकृष्य तरसा नीहारेण यथा रविम्।
स तु बाणमयं वर्षं परिवार्य निजायुधैः ॥३८॥
बृहत्केतु दृढं जघ्ने कङ्कपत्रैः शिलाशितैः।
छित्त्वा शूलमथालाय धनुर्गृह्य पतत्रिभिः ॥३९॥
शितधारैः स्वर्णपुङ्खैर्गार्ध्रपत्रैरयोमुखैः।
देवापिमाशुगैर्जघ्ने बृहत्केतुः ससैनिकम् ॥४०॥
देवापिस्तद्धनुर्दिव्यं चिच्छेद निशितैः शरैः।
छिन्नधन्वा बृहत्केतुः खड्गं पाणिर्जिघांसया ॥४१॥

तब मरु का धर्मवित् सारथि उन्हें उठा कर अन्य रथमें ले गया। उधर महाबली बृहत्केतु ने देवापि पर बाण-वर्षा की।३७। जैसे सूर्य कुहरे से आच्छादित हो जाता है, वैसे ही बाणों से आच्छादित देवापि ने तुरन्त धनुष लेकर शत्रु की बाण वर्षा को अपनी बाण वर्षा से काट दिया।३८। बृहत्केतु ने शान चढ़े हुए बाणों से अपने शूल को भी नष्ट हुआ देख कर पुन: धनुष उठाया और उस पर स्वर्ण खचित, गृद्ध पत्र के समान तथा लौह मुख वाले तीक्ष्ण बाण चढ़ा कर देवापि पर सैन्य सहित भीषण प्रहार किये।३९–४०। परन्तु बृहत्केतु के उस दिव्य धनुष को देवापि ने अपने तीक्ष्ण बाणों से काट दिया। तब देवापि को मारने के विचार से बृहत्केतु ने हाथ में खड्ग ग्रहण किया।४१।

देवापेः सारथिं साश्वं जघ्ने शूरो महामृधे।
स देवापिर्धनुस्त्यक्त्वा तलेनाहत्य तं रिपुम् ॥४२॥
भुजयोरन्तरानीय निष्पिपेष स निर्दयः।
स दृष्टवर्णं निष्क्रान्तं मूर्छितः सगुणद्दितम् ॥४३॥

तृतीयांश—

# नवम अध्याय

हृदि ध्यानास्पदं रूपं कल्केर्दृष्ट्वा शशिध्वजः ।
पूर्णं खड्गधरं चारुतुरगारूढमब्रवीत् ॥१॥
धनुर्बाणधरं चारु-विभूषणवराङ्गकम् ।
पापतापविनाशायमुद्यतं जगतां परम् ॥२॥
प्राह तं परमात्मानं हृष्टरोमा शशिध्वजः ।
एह्येहि पुण्डरीकाक्ष ! प्रहारं कुरु मे हृदि ॥३॥
अथवात्मन् बाणभिया तमोऽन्धे हृदि मे विश ।
निर्गुणस्य गुणाश्रयमदं तस्यास्त्रताडनम् ॥४॥
निष्कामस्य जयोद्योमसहाय यस्य सैनिकम् ।
लोकाः पश्यन्तु युद्धे मे हृदये परमात्मनः ॥५॥
परबुद्धिर्यदि दृढ प्रहर्त्ता भिन्नं त्वयि ।
शिवविष्णोर्भेदकृते लोकं यास्यामि सयुगे ॥६॥

सूतजी ने कहा—हे ऋषियो ! कल्किजी का हृदय में ध्यान के योग्य, सुन्दर, खड्गधारी एवं तुरगारूढ पूर्ण स्वरूप देख कर शशिध्वज ने विचार किया ।१। धनुर्बाणधारी सुन्दर आभूषणों से विभूषित जगदीश्वर भगवान् कल्कि का अवतार संसार के पाप-ताप के निवारणार्थ हुआ है ।२। राजा शशिध्वज ने पुलकित शरीर से परब्रह्म कल्किजी के प्रति निवेदन किया—हे पुण्डरीकाक्ष ! आइये, मेरे हृदय पर प्रहार कीजिये ।३। हे परमात्मन् ! मेरे बाणों की मार से बचने के लिए मेरे तमाच्छादित हृदय में आकर छिप जाओ । जो निर्गुण होकर भी गुणों में आश्रित हैं, जो अद्वैत होकर भी अस्त्र प्रहार में तत्पर हैं तथा जो निष्काम होकर भी विजय की इच्छा से सैन्य-संहार कर रहे हैं मैं उन्हीं

भावना के साथ द्वन्द्व युद्ध में तत्पर हो रहा हूँ। अभी मोक्ष उसका अवलोकन करे ।४-५। मैं आप विभु पर प्रहार करूँगा। परन्तु प्रहार करते समय भी यदि मैं आपको सदा से भिन्न समझते हुए भी शिव और विष्णु से भेद जानने वाले को जिस लोक की प्राप्ति होती है, मुझे उसी लोक की प्राप्ति हो ।६।

इति राज्ञो वचः श्रुत्वा प्रकोप मनुवद्धिभु ।
बाणैरतांडयत्तस्य धृतायुधमरिन्दमम् ।।७।।
शशिध्वजस्तत्प्रहारमगणय्य वरायुधं ।
स उवाच बाणवर्षेण धाराभिरिव पर्वतम् ।।८।।
तद्बाणवर्षाभिक्रान्त कल्कि परमकोपन ।
दिव्यं तास्त्रास्त्रसंपातैस्तयोर्युद्धमवर्तत ।।९।।
ब्रह्मास्त्रस्य च ब्रह्मास्त्रं वायव्यस्य च पार्वतं ।
आग्नेयस्य च पार्जन्यं पन्नगस्य च गारुडं ।।१०।।
एवं नानाविधैरस्त्रैरन्योन्यमभिजघ्नतु ।
लोकाः सपालाः सन्त्रस्ता युगान्तमिव मेनिरे ।।११।।
देवा बाणाग्निसन्त्रस्ता गगनङ्गगमाः किल ।
ततोऽविदितयोधौ तौ वासुदेवशशिध्वजौ ।।१२।।
निरस्त्रौ बाहुयुद्धेन युयुधाते परस्परम् ।
पदाघातैस्तलाघातैर्मुष्टिप्रहार संभ्रमा ।।१३।।

राजा के इन वचनों को सुन कर क्रोध से भरे कल्किजी क्रोधित हो उठे। यह देख कर आयुधधारी एवं अरिमर्दन राजा शशिध्वज ने उन पर बाण-प्रहार आरम्भ किया ।७। जब राजा ने अपने उस प्रहार का निष्फल हुआ देखा तो वह पर्वत पर वर्षणशील मेघ के समान घोर बाणों की वर्षा करने लगे ।८। उस बाण वर्षा से कल्किजी का शरीर आहत हो गया। तब वे अत्यन्त क्रोध करके आगे बढ़े। इस प्रकार दोनों में घोर युद्ध होने लगा ।९। ब्रह्मास्त्र के द्वारा ब्रह्मास्त्र काटने लगे। पार्वतास्त्र से वायव्यास्त्र, मेघास्त्र से आग्नेयास्त्र और गरुडास्त्र से

सर्वास्त्र नष्ट होने लगे ।१०। इस प्रकार विविध भाँति के दिव्यास्त्रों के द्वारा वे दोनों भीषण प्रहार में तन्मय थे। इससे लोक और लोकपाल सभी यह समझते हुए कि कहीं आज ही प्रलय न हो जाय, अत्यन्त भयभीत हुए ।११। ब्रह्मास्त्र को देख कर युद्ध देखने के लिए गगन मण्डल में एकत्र हुए देवता भयभीत हो गये। दिव्यास्त्रों को व्यर्थ हुए देख कर कल्किजी और राजा शशिध्वज दोनों बाहु युद्ध के निमित्त अस्त्र त्याग कर डट पड़े। फिर, पदाघात करतलाघात और मुष्टिका-प्रहार से युद्ध होने लगा ।१२-१३।

नियुद्धकुशलौ वीरौ मुमुदाते परस्परम् ।
वराहोद्धृतभूखण्डेन तलेनाहनद्धरिः ।१४।
स मूर्च्छितो नृप कोपात्समुत्थाय च तत्क्षणात् ।
मुष्टिभ्यां वज्रकल्पाभ्यामवधीत्कल्किमोजसा ।
स कल्किस्तत्प्रहारेण पपात भुवि मूर्च्छितः ।।१५।।
धर्म्म कृतश्च तं दृष्ट्वा मूर्च्छितं जगदीश्वरम् ।
समागतौ तमानेतुं कक्षे तौ जगृहे नृपः ।।१६।।
कल्किं वक्षस्युपादाय लब्धार्तं प्रययौ गृहम् ।
युद्धे न नृपाणामेषा पुरी हृष्ट्वा मुहुर्मुहुः ।।१७।।

दोनों ही रणविद्या में अत्यन्त कुशल थे और परस्पर एक दूसरे के कौशल को देखते हुए प्रसन्न हो रहे थे। सृष्टि के आरम्भ में पृथिवी का उद्धार करने के लिए वाराह भगवान् ने जैसा प्रहार किया था, कल्किजी द्वारा किये गये करतलाघात से वैसा ही भीषण प्रहार हुआ ।१४। उस आघात से राजा शशिध्वज मूर्च्छा को प्राप्त हो गए। फिर तुरन्त ही सचेत होकर उन्होंने कल्किजी पर वज्र के समान मुष्टि प्रहार किया, जिससे कल्किजी अचेत होकर पृथिवी पर लेट गये ।१५। तब जगत्पति कल्किजी को मूर्च्छित देख कर धर्म और सत्युग वहाँ आकर उन्हें ले जाने लगे। परन्तु राजा शशिध्वज ने उन दोनों को काँख में दबा लिया ।१६। और कल्किजी को वक्ष में उठा कर कृत कृत्य होते हुए

